# संक्षिप्त रामायण

(वाल्मीकि कृत रामायण पर आधारित)

छठी कक्षा के लिए हिन्दी की पूरक पाठ्यपुस्तक

ब्रजभूषण लाल शर्मा




बिहार स्टेट टेक्स्टबुक पब्लिशिंग कॉरपोरेशन लि०

निदेशक (प्राथमिक शिक्षा), सेकेण्डरी, प्राथमिक एवं वयस्क शिक्षा, विभाग, बिहार सरकार द्वारा स्वीकृत।

**सर्व शिक्षा अभियान कार्यक्रम, लक्ष्य समूह के बच्चों में पाठ्य-पुस्तकों का निःशुल्क वितरण**
**क्रय-विक्रय दण्डनीय अपराध**

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् के सौजन्य से संपूर्ण बिहार राज्य के लिए स्वीकृत



सर्व-शिक्षा अभियान - 2002-1,57,905

बिहार स्टेट टेक्स्टबुक पब्लिशिंग कॉरपोरेशन लिमिटेड, पाठ्य-पुस्तक भवन बुद्धमार्ग, पटना-1, द्वारा प्रकाशित तथा बिहार ऑफसेट, जामुनगली, पटना 4 1,00000 प्रतियाँ मुद्रित।

## प्रस्तावना

राष्ट्रीय शिक्षा नीति–1986 के लागू होने के साथ ही ऐसी शिक्षण सामग्री की आवश्यकता का अनुभव किया जाने लगा जो इस नई शिक्षा नीति के उद्देश्यों की प्राप्ति में सहायक हो। इस नीति के अनुसार शिक्षा बाल-केन्द्रित होगी और बच्चों के सर्वांगीण विकास पर ध्यान दिया जाएगा। नई शिक्षा नीति में भारत के राष्ट्रीय जीवन के लिए आवश्यक कुछ महत्वपूर्ण मूल्यों को "केन्द्रित शिक्षाक्रम" के रूप में स्थान दिया गया है। इस दूरगामी शिक्षा नीति के द्वारा भारत के नव-निर्माण में महत्वपूर्ण योगदान मिलने की पूरी संभावनाएँ हैं।

मातृभाषा की शिक्षा के द्वारा उपर्युक्त उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए संक्षिप्त रामायण तैयार की गई है। इसकी प्रमुख विशेषताएँ निम्नांकित हैं:

1. यह पुस्तक वाल्मीकि रामायण के आधार पर लिखी गई है। इसका मुख्य उद्देश्य बच्चों को इसके माध्यम से प्राचीन भारतीय संस्कृति के उदात्त जीवन-मूल्यों एवं प्राचीन भारतीय साहित्य से परिचित कराना एवं उनके प्रति बच्चों के मन में अनुराग उत्पन्न करना है।
2. सह पाठ्य-पुस्तक के रूप में संक्षिप्त रामायण का चयन इस उद्देश्य से किया है कि छात्रों को अपनी संस्कृति का ज्ञान, जीवन मूल्यों के प्रति आस्था और राजा-प्रजा, पिता, पुत्र, पत्नी, मित्र, माता, भाई, गुरु, शिष्य आदि के उत्तम एवं आदर्श स्वरूप का आभास तथा कर्त्तव्यपरायणता के प्रति लगाव और प्रेरणा प्राप्त होती रहे। इस पुस्तक के अध्ययन से आशा है कि छात्रों में पाठ्येतर पुस्तकों को पढ़ने की रुचि जाग्रत होगी तथा पुस्तकालय से सम्बंधित विषय की पुस्तकों को भी पढ़ने की अभिलाषा बढ़ेगी।

3. वर्णन क्रम में मर्मस्पर्शी भावपूर्ण स्थलों को उभारा गया है और उन प्रसंगों पर बल दिया गया है जिनसे राष्ट्रीय चेतना जागती है, उदात्त भावनाओं का विकास होता है और चरित्र-निर्माण में सहायता मिलती है।
4. पुस्तक के अंत में कंठाग्र करने के लिए कुछ अर्थ सहित मूल श्लोक दिए गए हैं। ये श्लोक सत्य, उत्साह, मित्रता, स्वजन आदि का व्यावहारिक जीवन में स्थान एवं तत्संबंधी मूल्यों के विषय में हैं। साथ ही पात्रों का परिचय भी इस उद्देश्य से जोड़ा गया है कि कथा को समझने में सहायता मिले।
5. प्रत्येक कांड के अंत में प्रश्न दिए गए हैं। इन प्रश्नों से एक ओर कथा-सूत्र ग्रहण करने में सहायता मिलेगी और दूसरी ओर भावपूर्ण स्थलों और वांछित मूल्यों की ओर ध्यान आकर्षित होगा। अंत में सम्पूर्ण पुस्तक पर आधारित प्रश्न इस उद्देश्य से दिए गए हैं कि पूरी कथा का प्रत्यास्मरण हो जाए।

पुस्तक की रचना राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् के तत्वावधान में भली प्रकार जाँच एवं मूल्यांकन के उपरान्त की गई है। शिक्षा निदेशालय, इस पुस्तक की रचना तथा प्रशासन को इसको मूल रूप में मुद्रण करने की अनुमति के लिए परिषद् का आभारी है।

आशा है कि पुस्तक विद्यार्थियों की ज्ञान-वृद्धि में उपयोगी सिद्ध होगी।

**प्रबंध निदेशक**
**बिहार स्टेट टेक्स्टबुक पब्लिशिंग कारपोरेशन लि०**

# विषय-सूची

# मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः

**मा निषाद प्रतिष्ठं त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत् क्रौंच-मिथुनादेकमवधीः काम-मोहितम्।।**

आदिकवि वाल्मीकि के मुख से अनायास निकला हुआ यह पहला श्लोक है। इसी श्लोक से उन्हें रामायण महाकाव्य लिखने की प्रेरणा मिली।

एक दिन दोपहर के समय महर्षि वाल्मीकि तमसा नदी के किनारे प्रकृति की सुंदरता का आनंद ले रहे थे। बसंत उतर रहा था। पेड़ों की छाया सुखद लगने लगी थी। वन, पर्वत सब हरे-भरे थे। तमसा मंद गति से बह रही थी। नदी का जल निर्मल था। उसमें तैरती हुई मछलियाँ चमक रहीं थीं और नदी तल भी साफ दिखाई दे रहा था। हरे-भरे वन में भाँति-भाँति के पक्षी कलरव कर रहे थे। नदी के किनारे लंबी चोंचवाले चटकीले रंग के पक्षी एक पाँत में ध्यान लगाए बैठे थे। उनमें से कभी कोई तेज़ी से उड़ता और तीर की तरह पानी में चोंच डूबोकर कुछ पकड़कर ले जाता।

नदी तट की शोभा को देखकर महर्षि वाल्मीकि के मन में अपार हर्ष था। सहसा उनके कान में क्रौंच पक्षी की सुरीली ध्वनि पड़ी। आँख उठाई तो देखा कि क्रौंच पक्षी का एक जोड़ा नदी तट पर कल्लोल कर रहा है। क्रौंच कभी चोंच से चोंच मिलाते, कभी अपनी लंबी गर्दन साथी की गर्दन में लपेट देते और कभी चोंच से एक दूसरे की पीठ सहलाते। कभी थोड़ा-सा उड़कर वे इधर-उधर बैठ जाते और फिर

पास आकर खेलने लगते। महर्षि वाल्मीकि को ये क्रौंच बड़े प्यारे लग रहे थे।

इतने में नर क्रौंच को निषाद का तीर कहीं से आकर लगा और वह गिरकर छटपटाने लगा। पति की यह दशा देखकर क्रौंची बड़े करुण स्वर में रोने लगी। क्रौंच-मिथुन की यह दशा देखकर ऋषि का हृदय करुणा से भर गया। वे शोक-सागर में डूब गए। उनके हृदय की करुणा एक श्लोक में फूट पड़ी।

"मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
यत् क्रौंच-मिथुनादेकमवधीः काम-मोहितम्।।"

(हे निषाद! तू बहुत दिन तक प्रतिष्ठित न रह सकेगा, क्योंकि तूने क्रौंच के जोड़े में से प्रेममग्न नर पक्षी को मार डाला है।)



बड़ी देर तक वाल्मीकि शोक के कारण बेसुध-से रहे। जब वे स्थिरचित्त हुए, तब अपने प्रिय शिष्य भरद्वाज से बोले, "भरद्वाज, मेरे शोक-पीड़ित हृदय से वीणा की लय में गाने योग्य चार पदों और समान अक्षरों का यह वचन अनायास ही निकला है। मेरा मन कह रहा है कि अवश्य ही यह प्रसिद्ध होगा।" भरद्वाज ने यह श्लोक कंठाग्र कर लिया और गुरु को सुनाया। इसे सुनकर वाल्मीकि बड़े प्रसन्न हुए। उन्होंने स्नान किया और वल्कल वस्त्र पहनकर शिष्य के साथ वे अपने आश्रम को चल दिए।

मार्ग में भी वाल्मीकि 'मा निषाद' गुनगुनाते चले जाते थे। उनका ध्यान श्लोक के अर्थ पर गया। अर्थबोध से उनको बड़ा दुख हुआ। वे सोचने लगे कि मैंने व्यर्थ ही निषाद को इतना कठोर शाप दे दिया। इसी चिन्ता में मग्न वे चले जा रहे थे कि उनको नारद जी की वाणी याद पड़ी। एक बार नारद जी से उन्होंने पूछा था, "हे देवर्षि! मुझे किसी ऐसे पुरुष का नाम बताइए जो गुणवान, बलवान और धर्मात्मा हो, जो सत्य पर दृढ़ रहता हो, अपने वचन का पक्का हो, सबका हित करने वाला हो, विद्वान हो और जिससे बढ़कर सुंदर कोई दूसरा न हो।" नारद जी ने कहा था कि ऐसे एक ही पुरुष को मैं जानता हूँ। वे इक्ष्वाकु वंश के राजा दशरथ के पुत्र राम हैं। वे सब तरह से गुणवान और रूपवान हैं और जब क्रोध करते हैं तब डर के मारे देवता और दानव भी काँप उठते हैं।

वाल्मीकि को ये सब बातें याद पड़ीं और रामायण की जो कथा नारद जी ने संक्षेप में सुनाई थी वह भी उनको याद आई। यह भी याद आया कि देवर्षि नारद देवलोक को आकाश मार्ग से किस अद्भुत गति से चले गए थे।

जब महाराज रामचंद्र की कथा वे मन में दोहराने लगे तो सहसा 'मा निषाद' श्लोक का एक दूसरा अर्थ उनके मन में आया– हे माधव रामचंद्र! तू अनेक वर्ष तक राज करेगा, क्योंकि तूने मंदोदरी-रावण जोड़े में से कामपीड़ित रावण को मार डाला है। यह अर्थ मन में आते ही उनकी चिंता मिट गई। परंतु 'मा निषाद' श्लोक उनके मन से नहीं निकला। वे उसे प्राय: गुनगुनाते रहते।

एक दिन वाल्मीकि जब ध्यान में बैठे हुए 'मा निषाद' गुनगुना रहे थे, सृष्टि के रचयिता ब्रह्माजी ने उनको दर्शन दिए। ब्रह्माजी बोले, "ऋषिवर, मेरी ही इच्छा से यह वाणी अनायास आपके मुँह से निकली है और श्लोक के रूप में इसलिए निकली है कि आप अनुष्टुप छंदों में महाराज रामचंद्र के संपूर्ण चरित्र का वर्णन कीजिए। श्रीराम की कथा संक्षेप में आप नारद जी से सुन ही चुके हैं। मेरे आशीर्वाद से राम, लक्ष्मण, सीता और राक्षसों का गुप्त अथवा प्रत्यक्ष सब वृत्तांत आपकी आँखों के सामने आ जाएगा, जो आगे होगा वह भी दिखाई पड़ेगा। अत: जो आप लिखेंगे, वह यथार्थ और सत्य होगा। इस प्रकार आपकी लिखी हुई रामायण इस लोक में अमर हो जाएगी।"

इतना कहकर ब्रह्माजी अंतर्धान हो गए। वाल्मीकि श्लोकों में श्रीराम के चरित्र का वर्णन करने लगे। सब श्लोक मधुर और सुंदर



थे। उनका अर्थ समझने में भी कोई कठिनाई नहीं होती थी। उनके सामने राम, लक्ष्मण, सीता, दशरथ और दशरथ की रानियों का हँसना-बोलना, चलना-फिरना प्रत्यक्ष हो गया और वे बिना रुके रामायण की कथा लिखते रहे। चौबीस हजार श्लोकों में उन्होंने पूरी रामायण लिख डाली।

—•—

# 1. आदि-कांड

## राम-जन्म

त्रेता युग की बात है। सरयू नदी के किनारे कौसल नाम का एक प्रसिद्ध राज्य था, जहाँ अज के पुत्र राजा दशरथ राज करते थे। अयोध्या उस राज्य की राजधानी थी। यह नगरी बारह योजन लंबी और तीन योजन चौड़ी थी। नगर के चारों ओर ऊँची और चौड़ी दीवारें थीं और उसके बाहर गहरी खाई। दीवार पर सैकड़ों शतघ्नियाँ (तोपें) रखी थीं। सहस्रों सैनिक और महारथी नगर की रक्षा में तत्पर रहते थे।

नगर के बीचोंबीच राजमहल था। राजमहल से आठ सड़कें बराबर दूरी पर परकोटे तक जाती थीं। नगर में अनेक उद्यान, सरोवर और क्रीड़ा-गृह थे। ऊँची-ऊँची अट्टालिकाएँ थीं, जिनमें विद्वान, शूरवीर, कलाकार, कारीगर और व्यापारी रहते थे। घर-घर में लक्ष्मी का निवास था। बाज़ार अच्छी-से-अच्छी वस्तुओं से भरे रहते थे। नगर के लोग स्वस्थ और सदाचारी थे। कुल-मर्यादा के अनुसार सभी अपने धर्म का पालन करते थे। सभी जगह शांति, पवित्रता और एकता का वास था।

राजा दशरथ बड़े प्रतापी और सदाचारी थे। सगर, रघु, दिलीप आदि अपने पूर्वजों की तरह उनका भी यश चारों ओर फैला हुआ था। आठ सुयोग्य मंत्रियों की सहायता से वे राज-काज चलाते थे। इन मंत्रियों में सुमंत मुख्य थे। मंत्रियों के अतिरिक्त वशिष्ठ, वामदेव, जाबालि आदि राज-पुरोहित भी राजा को परामर्श देते थे। इनकी सहायता से राजा सदा प्रजा-हित के कार्यों में लगे रहते थे।

राजा दशरथ ने बहुत दिन तक राज-सुख का भोग किया, उन्हें धन, मान, यश किसी की कमी न थी, पर उन्हें एक दुःख था। उनके कोई संतान न थी। जीवन उन्हें सूना-सा लगता था। उनकी रानियाँ—कौशल्या, सुमित्रा और कैकेयी भी इस कारण दुःखी रहती थीं।

राजा ने इस विषय में अपने मंत्रियों और पुरोहित से बात की। सबकी सलाह से यह निश्चय हुआ कि पुत्रेष्टि यज्ञ किया जाए। सुमंत ने प्रस्ताव किया कि महान् तपस्वी ऋष्यश्रृंग को यज्ञ का आचार्य बनाया जाए। यह राय सबको पसंद आई।

यज्ञ की तैयारियाँ होने लगीं। राजा दशरथ स्वयं ऋष्यश्रृंग को बुलाने गए। सब राजाओं को निमंत्रण दिया गया। मिथिला के राजा भी यज्ञ में सम्मिलित होने के लिए आए। अनेक ऋषि-मुनि भी आमंत्रित होकर आए। सरयू नदी के किनारे यज्ञशाला का निर्माण हुआ। ऋष्यश्रृंग ने शुभ मुहूर्त में यज्ञ प्रारंभ किया। यज्ञ का घोड़ा छोड़ा गया। एक वर्ष बाद जब घोड़ा लौटकर आया तब बड़ी रानी कौशल्या ने उसका तिलक किया। अब वेद-मंत्रों की मंगल-ध्वनि यज्ञशाला में गूँज उठी। अग्नि में आहुतियाँ पड़ने लगीं। राजा दशरथ ने जब अंतिम आहुति डाली, तो अग्निदेव स्वयं सोने के पात्र में खीर लेकर उनके सामने प्रकट हो गए।

ऋष्यश्रृंग ने अग्निदेव से खीर का पात्र ले लिया और राजा दशरथ को देकर कहा कि यह खीर पुत्रदायक है। अपनी रानियों को इसका सेवन कराइए। खीर लेकर राजा ने उसे सिर से लगा लिया। उन्होंने खीर का पात्र कौशल्या को देकर कहा कि तुम सब इसे बाँट लो। कौशल्या ने आधी खीर अपने लिए रख ली, शेष आधी सुमित्रा को दे दी। सुमित्रा ने उस आधे भाग का आधा अपने लिए रखकर शेष



सृंगी रिषिहि बसिष्ठ बोलावा, पुत्रकाम सुभ जग्य करावा।
भगति सहित मुनि आहुति दीन्हें, प्रगटे अगिनि चरू कर लीन्हें।

कैकेयी को दे दिया। कैकेयी ने उसमें से आधी खीर स्वयं ले ली और आधी सुमित्रा को ही लौटा दी।

समय आने पर चैत्र मास के शुक्ल पक्ष की नवमी को बड़ी रानी कौशल्या के गर्भ से श्रीराम ने जन्म लिया। इस तिथि पर हम आज भी रामनवमी का पर्व मनाते हैं। मँझली रानी सुमित्रा के दो पुत्र हुए—लक्ष्मण और शत्रुघ्न। कैकेयी के एक पुत्र हुआ। उसका नाम भरत रखा गया।

राजा ने बड़ी धूमधाम से पुत्रोत्सव मनाया। राजमहल में मंगलचार होने लगे और स्त्रियाँ बधाइयाँ गाने लगीं। देवताओं ने फूलों की वर्षा की। अप्सराएँ नृत्य करने लगीं। राजा और प्रजा के हर्ष का ठिकाना न रहा।

चारों राजकुमार बड़े सुंदर थे। धीरे-धीरे वे बड़े हुए और साथ-साथ खाने-खेलने लगे। चारों में बड़ी प्रीति थी। लक्ष्मण राम के साथ अधिक रहते और शत्रुघ्न भरत के साथ। चारों भाई जब अयोध्या की गलियों में खेलने निकलते तब लोग उन्हें देखकर ठगे-से रह जाते। राम के रूप में अद्‌भुत आकर्षण था। उन्हें जो देखता, वह देखता ही रह जाता।

**विंश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा**

अब राजकुमार बड़े हो चले थे। राजा दशरथ ने उनको सुयोग्य शिक्षकों के आश्रम में भेजा। राजकुमारों ने थोड़े ही समय में वेद, शास्त्र, पुराण और राजनीति में योग्यता प्राप्त कर ली। धनुर्विद्या और धनुर्वेद में वे कुशल हो गए। वीरता तो उनके रक्त में ही थी। चारों भाई सब विद्याओं में निपुण और पराक्रमी थे। उनमें राम सर्वोपरि थे। बलविक्रम के साथ उनमें शील, विनय आदि गुण भी थे। अपने पुत्रों के रूप, गुण और शील-स्वभाव को देखकर माता-पिता हर्ष से फूले नहीं समाते थे।

राजकुमारों के युवा होने पर राजा को उनके विवाह की चिंता हुई। वे इस विषय में एक दिन मंत्रियों और पुरोहितों से बातचीत कर ही रहे थे कि द्वारपाल ने समाचार दिया, ''महाराज, महर्षि विश्वामित्र पधारे हैं।'' सुनते ही राजा दशरथ सिंहासन छोड़कर उनके स्वागत्त के लिए आगे बढ़े। राजा ने मुनि को सादर प्रणाम किया, उन्हें उचित आसन पर बैठाया और सेवा-सत्कार से संतुष्ट किया। इसके बाद राजा दशरथ हाथ जोड़कर बोले, ''भगवन्, आपके पधारने से हमारी नगरी धन्य हुई। अब आज्ञा करें कि क्या सेवा करूँ।'' विश्वामित्र प्रसन्न होकर बोले, ''राजन् विशेष कार्यवश ही आपके पास आया हूँ।



मुनि आगमन सुना जब राजा, मिलन गयउ लै विप्र समाजा।

हमारे यज्ञ में राक्षस विघ्न डाल रहे हैं। राक्षस-राज रावण के दो अनुचर मारीच और सुबाहु हमें यज्ञ नहीं करने देते। यज्ञ की रक्षा के लिए हम आपके वीर पुत्र राम को माँगने आए हैं। मेरे साथ उन्हें भेज दीजिए। आप डरें नहीं, राम की भी इसमे भलाई है। मैं आज ही लौट जाना चाहता हूँ।''

इतना सुनते ही राजा के प्राण सूख गए। वे गिड़गिड़ा कर विश्वामित्र से बोले– ''ऋषिराज, यह आपने कैसी बात कह दी? रावण के सामने तो देवता, दानव, गंधर्व कोई खड़ा भी नहीं हो सकता। उससे वैर मोल लेना हँसी-खेल नहीं। मेरा राम तो अभी बालक ही है।

मैं अपनी सेना लेकर आपके साथ चलता हूँ और आपके यज्ञ की रक्षा करूँगा। मेरे प्राणप्यारे राम पर कृपा कीजिए। बुढ़ापे में पुत्र-वियोग से मुझे दुःखी न कीजिए।" इतना कहकर राजा विश्वामित्र के चरणों पर गिर पड़े।

विश्वामित्र रुष्ट होकर बोले, "राजन्, आपका आचरण तो रघुवंशियों जैसा नहीं है। लो, मैं जाता हूँ।" तब राजगुरु वशिष्ठ ने राजा को समझाया—"महर्षि विश्वामित्र सिद्ध पुरुष हैं, तपस्वी हैं और अनेक गुप्त विद्याओं के पंडित हैं। वे कुछ सोच-समझकर ही आपके पास आए हैं। राम को जाने दें। कोई इनका बाल भी बाँका न कर सकेगा।"

तब राजा दशरथ ने राम को विश्वामित्र के हाथ सौंप दिया। लक्ष्मण भी बड़े भाई के साथ चल दिए। विश्वामित्र के पीछे-पीछे धनुष-बाण लिए दोनों भाई सरयू के किनारे-किनारे जा रहे थे। जब वे तीन कोस दूर निकल गए, तब विश्वामित्र ने कहा—"तुम दोनों भाई नदी में आचमन कर मेरे पास आओ। मैं तुम्हें बला-अतिबला नाम की गुप्त विद्याएँ सिखाना चाहता हूँ। इन विद्याओं के मिलने पर तुम्हारा आत्मबल बढ़ जाएगा और आसुरी शक्तियों से तुम्हारी सुरक्षा रहेगी।" दोनों भाइयों ने ऋषि की आज्ञा का पालन किया। विद्याओं के ग्रहण करते ही उनमें नवीन स्फूर्ति आ गई। उस दिन वे सरयू नदी के किनारे ही टिक गए।

अगले दिन वे सरयू के किनारे-किनारे फिर आगे बढ़े। सरयू और गंगा के संगम पर उन्होंने गंगा पार की। अब वे एक भयानक वन में पहुँचे। जहाँ-तहाँ हाथी, सिंह, सूअर दिखाई पड़ने लगे। हिंसक पशुओं की आवाजों से वन गूँज रहा था। महर्षि विश्वामित्र ने बताया यहाँ से दो कोस की दूरी पर ताड़का रहती है। वह बड़ी बलवती,



भयानक और दुष्टा है। उसने अपने पुत्र मारीच की सहायता से यहाँ के जनपदों को उजाड़ दिया है। अब तो यहाँ भयानक वन ही तुम देख रहे हो। आज तुम्हें उसका संहार करना है। स्त्री समझकर उसे छोड़ना ठीक न होगा।

श्रीराम ने उत्तर दिया—मैं आपकी आज्ञा का अवश्य पालन करूँगा। यह कहकर उन्होंने धनुष की डोरी खींचकर छोड़ दी। उसकी टंकार से दिशाएँ गूँज उठीं। महाराक्षसी ताड़का भी उसे सुनकर एक बार घबरा गई और फिर गरजती हुई दौड़ी। राम के पास पहुँचकर उसने धूल का बादल उड़ाया और वह पत्थरों की वर्षा करने लगी। राम ने उसे बाणों से घायल कर दिया। तब ताड़का अपनी लंबी बाँहें फैलाकर राम पर झपटी। वह अदृश्य होकर फिर पत्थर बरसाने लगी। राम ने उसे चारों ओर से बाणों से घेर लिया। फिर उसके हृदय में उन्होंने ऐसा तीक्ष्ण बाण मारा कि वह हरहरा कर गिर पड़ी। विश्वामित्र ने राम को गले से लगा लिया। प्रसन्न होकर ऋषि ने दण्डचक्र, कालचक्र, ब्रह्मास्त्र आदि अनेक दिव्य अस्त्र राम को दिए।



चले जात मुनि दीन्हि देखाई, सुनि ताड़का क्रोध करि धाई।

राम और लक्ष्मण को साथ लिए मुनि विश्वामित्र अपने सिद्धाश्रम तक आगे बढ़ते गए। महर्षि विश्वामित्र का यहीं आश्रम था। आश्रमवासियों ने उनका यथोचित सत्कार किया। विश्वामित्र ने उसी दिन यज्ञ आरंभ कर दिया। पाँच दिन तक यज्ञ निर्विघ्न चलता रहा। छठे दिन आकाश में घोर गर्जना सुनाई पड़ी। देखते-देखते काले बादल जैसे दो विशालकाय राक्षस वहाँ आ पहुँचे। इनमें से एक ताड़का का पुत्र मारीच था और दूसरा उसका साथी सुबाहु था। इन राक्षसों के पीछे बहुत बड़ी सेना भी थी। श्रीराम ने मारीच पर मानवास्त्र चलाया। उसके आघात से वह मूर्च्छित हो गया और बहुत दूर समुद्र के पास जा गिरा। जब उसे होश आया तो वह दक्षिण की ओर भाग गया। सुबाहु को श्रीराम ने आग्नेयास्त्र से मार डाला और सारी राक्षस सेना का वायव्यास्त्र से संहार कर दिया। विश्वामित्र का

यज्ञ निर्विघ्न समाप्त हो गया। विश्वामित्र ने राम को हृदय से लगा लिया। सब ऋषि राम की प्रशंसा करने लगे।

श्रीराम ने मुनि के चरणों में प्रणाम किया और हाथ जोड़कर पूछा–"अब हमारे लिए क्या आज्ञा है?" विश्वामित्र ने बड़े स्नेह से कहा–"वत्स, मिथिला के राजा जनक को तो तुम जानते होगे। वहाँ बहुत बड़ा यज्ञ हो रहा है। हम लोगों को वहाँ जाना है। तुम दोनों भाई भी हमारे साथ चलो। राजा जनक के यहाँ एक विचित्र धनुष भी है उसे कोई उठा भी नहीं पाता। वह धनुष भी तुम देखना।"

**जनकपुरी में राम और लक्ष्मण**

विश्वामित्र के साथ दोनों राजकुमार मिथिला के लिए चल दिए। सिद्धाश्रम के अनेक अन्य ऋषि भी साथ में थे। विश्वामित्र तरह-तरह की पौराणिक कथाएँ सुनाते जाते। नए स्थानों और वनों के विषय में श्रीराम उनसे पूछते और मुनि बड़े प्रेम से उनकी कथा बताते। सोन नदी को पारकर वे सब एक बड़े सुंदर प्रदेश में पहुँचे। वहाँ बड़े सुहावने वन थे। श्रीराम ने उस देश के बारे में मुनि से पूछा। विश्वामित्र ने बताया कि यह मेरा ही देश है। बहुत पहले मैं यहाँ का राजा था। इसी प्रसंग में उन्होंने अपनी वंशावली भी राम-लक्ष्मण को बताई। रात को विश्राम कर वे फिर आगे बढ़े। विश्वामित्र ने गंगा जी की उत्पत्ति,पार्वती की कथा और स्वामिकार्तिक के जन्म की कहानी राम-लक्ष्मण को मार्ग में सुनाई।

जब वे मिथिला के निकट पहुँचे तो नगर के बाहर उन्हें एक सूना-सा आश्रम दिखाई पड़ा। श्रीराम ने उसके विषय में जानना चाहा। ऋषि बोले–किसी समय यह गौतम मुनि का आश्रम था। जब वे अपनी पत्नी अहल्या के साथ यहाँ रहते थे, तब इसकी शोभा अद्‌भुत थी। एक दिन बड़ी दुखद घटना हुई। एक रात को सवेरा हो जाने के



श्रम में, जब गौतम ऋषि गंगा-स्नान को चले गए तो ऋषि के भेष में इन्द्र आश्रम में घुस आया। जब वह आश्रम से निकल रहा था, उसी समय महर्षि गौतम आ पहुँचे। इन्द्र को देखकर उन्हें क्रोध हो आया। उसे कठोर शाप दिया। उन्होंने अहल्या का भी त्याग कर दिया। अब वह पत्थर की मूर्ति की तरह रहती है। मन में राम-राम कहती हुई वह दिन काट रही है। यह कथा सुनकर राम को अहल्या पर दया आई। राम ने आगे बढ़कर ऋषि-पत्नी के पैर छुए। राम का स्पर्श पाते ही अहल्या शापमुक्त हो गई।वह पहले की तरह सुंदर भी हो गई। गौतम ऋषि ने भी अहल्या को सहर्ष स्वीकार कर लिया। इस घटना से राम का यश चारों ओर फैल गया।

राजा जनक को विश्वामित्र के आने का समाचार मिला। वे शतानन्द तथा अन्य ऋषियों को लेकर स्वागत करने के लिए नगर के बाहर आए। आते ही उन्होंने मुनि को आदर के साथ प्रणाम किया और कुशल-समाचार पूछा। जब उनकी दृष्टि राम-लक्ष्मण की ओर गई, तब राजा जनक की आँखें खुली की खुली रह गईं। उन्होंने विश्वामित्र जी से पूछा– "ये सुंदर बालक कौन हैं? किसी राजकुल के भूषण हैं अथवा साक्षात् भगवान ही हैं? मेरा सहज विरागी मन भी इन्हें देखकर इनकी ओर खिंचा चला जा रहा है।" विश्वामित्र ने कहा– "महाराज! आपका कहना ठीक ही है। ये कौशल नरेश महाराज दशरथ के पुत्र हैं। आपके 'सुनाभ' नाम के विचित्र धनुष को दिखाने के लिए मैं इन्हें अपने साथ ले आया हूँ। पुत्री सीता के विवाह के संबंध में जो आपने प्रण किया है, उसे मैं सुन चुका हूँ।" राजा जनक ने मुनि की स्तुति की और यज्ञशाला के निकट ही एक रमणीक उद्यान में मुनि और राम-लक्ष्मण के ठहरने का प्रबंध कर दिया।

अगले दिन गुरु विश्वामित्र के साथ राम-लक्ष्मग यज्ञशाला में गए। राजा ने उन्हें एक ऊँचे आसन पर बैठाया। विश्वामित्र ऋषि ने जब फिर धनुष की बात छेड़ी, तब जनक ने सेवकों को बुलाकर धनुष ले आने की आज्ञा दी। यह धनुष लोहे के आठ पहियोंवाले एक बड़े संदूक में रखा था। उसे खींचकर जब सेवक ले आए, तब राजा जनक बोले– मुनिवर! यह शंकर जी का धनुष है। देवताओं ने हमारे एक पूर्वज देवरात को इसे दिया था। इस भारी धनुष को कोई नहीं उठा सका। प्रत्यंचा चढ़ाना तो दूर की बात है। मेरे प्रण को सुनकर अनेक राजा और देव-दानव आए और लज्जित होकर चले गए।

गुरु का संकेत पाकर श्रीराम ने धनुष सहज ही उठा लिया और ज्योंहि प्रत्यंचा चढ़ाकर उसे खींचना चाहा कि वह बीच से टूट कर दो



तेहि छन राम मध्य धनु तोरा, भरे भुवन धुनि घोर कठोरा।

टुकड़े हो गया। वज्रपात जैसा भयंकर शब्द हुआ और पृथ्वी काँपने लगी।

धनुष टूटते हीं राजा जनक के हर्ष का ठिकाना न रहा। राम के सौंदर्य और बलविक्रम को देखकर वे बोले– मुनिवर! आपकी कृपा से मुझे अपनी प्यारी बेटी के लिए मनचाहा वर मिल गया। अगर आपकी अनुमति मिल जाए, तो मैं महाराज दशरथ के पास संदेश भेजकर बरात ले आने का निमंत्रण भेज दूँ। विश्वामित्र बोले, अब क्या पूछना! शुभ कार्य में देर क्यों की जाए।

राजा जनक ने अपने चतुर मंत्रियों को शीघ्रगामी रथ द्वारा अयोध्या जाने की आज्ञा दी।

**राम-विवाह**

राजा जनक के मंत्रियों द्वारा राम-लक्ष्मण का समाचार पाकर राजा दशरथ बड़े आनंदित हुए। धनुर्भंग की बात सुनकर तो उनके आनंद का ठिकाना न रहा। महल में जाकर उन्होंने सब समाचार रानियों को सुनाए। रानियाँ भी फूली न समाईं। उन्होंने ब्राह्मणों को दान-दक्षिणा दी।

गुरु वशिष्ठ की आज्ञा लेकर राजा दशरथ बरात की तैयारी कराने लगे। हाथी, घोड़े और रथ सभी सजने लगे। छैल-छबीले सवार घोड़े नाचने लगे। गुरु वशिष्ठ और राजा दशरथ दिव्य रथों में बैठे। चतुरंगिणी सेना के साथ बरात चल पड़ी और पाँचवें दिन मिथिला जा पहुँची। राजा जनक ने नगर के बाहर आकर बरात का स्वागत किया और भली-भाँति सजाए गए जनवासे में सबको ले जाकर यथायोग्य ठहराया। विश्वामित्र को जब राजा दशरथ के आने का समाचार मिला तब दोनों राजकुमारों को लेकर वे जनवासे पहुँचे। राम-लक्ष्मण ने पिता के चरणों में प्रणाम किया। राजा दशरथ ने विश्वामित्र के चरण छुए और कहा– "मुनिवर! आपकी कृपा से ही शुभ दिन मुझे देखने को मिला है।"

राजा जनक की सारी नगरी जगमग-जगमग कर रही थी। एक-एक घर, एक-एक द्वार वंदनवारों से सजा था। चारों ओर मंगल गीत सुनाई दे रहे थे। राजमार्ग और राजमहल में दर्शकों की अपार भीड़ थी। विवाह-मंडप मणियों और हीरों के फूल-पत्तों से सजा था। मणियों के बने भौंरे और तरह-तरह के पक्षी विवाह-मंडप पर जड़े थे, जो हवा चलने से गूँजते-कूजते थे।

चारों राजकुमारों को लेकर गुरु वशिष्ठ के साथ महाराज दशरथ विवाह-मंडप में पधारे। बहुमूल्य वस्त्रों और आभूषणों से सुसज्जित चारों राजकुमारियों को लेकर राजा जनक भी मंडप में आए। राजमहल की अनेक स्त्रियाँ भी सजकर विवाह देखने पहुँचीं। राजा जनक सीता को दिखाकर महाराज दशरथ से बोले– राजन्! यह मेरी बड़ी बेटी सीता है जो मुझे हल चलाते समय पृथ्वी से मिली थी। आपके वीर पुत्र श्रीराम ने मेरा प्रण पूरा कर इसे वरण करने का अधिकार प्राप्त किया है। यह मेरी दूसरी पुत्री उर्मिला है और ये दोनों कन्याएँ मेरे छोटे भाई कुशध्वज की हैं। बड़ी का नाम मांडवी है और छोटी का श्रुतकीर्ति। मेरी इच्छा है कि सीता के विवाह के साथ इनका भी विवाह हो जाए। लक्ष्मण के लिए उर्मिला को, भरत के लिए मांडवी को और शत्रुघ्न के लिए श्रुतकीर्ति को स्वीकार कर मुझे कृतार्थ करें। जनक के प्रस्ताव को राजा दशरथ ने सहर्ष स्वीकार कर लिया, तब अग्नि के सामने चारों कन्याओं को अपने-अपने पतियों के हाथ में सौंपते हुए राजा जनक ने कहा कि इन कन्याओं को मैं तुम्हारे हाथ सौंपता हूँ। ये छाया की भाँति तुम्हारे साथ रहेंगी। तुम इनका पाणिग्रहण करो, इनकी सब तरह से रक्षा करना तुम्हारा धर्म होगा। गुरु वशिष्ठ और शतानन्द ने वेद-मंत्रों के साथ विधिवत् विवाह कराया।



तब राजा दशरथ राजकुमारों और पुत्र-वधुओं को लेकर जनवासे लौट आए। जनक ने कन्याओं और सब बरातियों को सुंदर उपहार दिए। राजा दशरथ ने भी सोने से सींग मढ़ाकर दूध देने वाली सहस्रों गायें ब्राह्मणों को दान में दीं। दूसरे दिन विश्वामित्र ने आकर राजा दशरथ को बधाई दी और सबसे विदा लेकर वे अपने आश्रम को लौट गए।

कुछ दिन तक जनक का आतिथ्य ग्रहण करने के पश्चात् राजा दशरथ बरात के साथ अपने नगर को लौट चले। वे कुछ ही दूर गए होंगे कि सहसा भयंकर आँधी-सी आई और उसके साथ ही क्रोध की साक्षात् मूर्ति परशुराम फरसा और धनुष बाण लिए प्रकट हो गए उन्हें देखते ही अयोध्यावासी डर के मारे अधमरे-से हो गए और राजा दशरथ के तो होश ही उड़ गए।

राम का रास्ता रोककर परशुराम बोले—"राम! शिव के पुराने धनुष को तोड़कर तुम्हारा हौसला बहुत बढ़ गया है। मैं तुम्हारे अहंकार को चूर करूँगा।" राजा दशरथ ने गिड़गिड़ाकर परशुराम से बड़ी अनुनय-विनय की और राम पर अनुग्रह करने की प्रार्थना की। परशुराम ने दशरथ की बात सुनी-अनसुनी कर दी और राम से फिर बोले, "मेरे इस धनुष को चढ़ाओ, यदि न चढ़ा सके तो तुम तत्काल मेरे फरसे का आहार बनोगे।"

यह सुनते ही राजा दशरथ तो बेसुध होकर गिर पड़े, मनस्वी राम निर्भीकता से बोले, "मेरा रूप आप देखना चाहते हैं तो देखें।" उन्होंने परशुराम के धनुष बाण लेकर प्रत्यंचा चढ़ा दी और धनुष पर बाण रखकर बोले, "मैं इस बाण से आपकी तपस्या का समस्त प्रभाव अभी नष्ट करता हूँ और मनोगति से आकाश में विचरण करने की शक्ति भी नष्ट करता हूँ।" परशुराम हतप्रभ हो गए। उन्होंने राम

की स्तुति की और आशीर्वाद दिए और यह प्रार्थना की कि तप का फल भले ही नष्ट कर दें, परंतु मनोगति नष्ट न करें जिससे मैं महेन्द्र पर्वत पर लौट सकूँ। श्रीराम ने उनकी बात मान ली। परशुराम राम की प्रशंसा करते हुए तत्काल चले गए। परशुराम के चले जाने के बाद बारात आगे बढ़ी।

बारात के पहुँचते ही अयोध्या में घर-घर आनंदोत्सव होने लगे। गलियों में शंख और मृदंग की ध्वनि गूँज उठी। स्त्रियों ने मंगल-गान किए और फूल बरसाए। रानियों ने पुत्रों और पुत्र-वधुओं की आरती उतारी। उस समय राजा दशरथ के भवन की शोभा देखते ही बनती थी।

राजकुमार शील-गुण-संपन्न पत्नियाँ पाकर बड़े प्रसन्न थे। सीताजी के अनुपम रूप, गुण और सेवा से श्रीराम और सास-ससुर सब प्रकार से संतुष्ट थे।

राजकुल में दिन-दिन सुख-समृद्धि की वृद्धि होने लगी। समस्त कौशल राज्य का भाग्य जग गया।

**प्रश्न**

1. राजा दशरथ और उनकी राजधानी का संक्षेप में वर्णन करो।
2. श्रीराम के जन्म की क्या कथा है?
3. विश्वामित्र श्रीराम को लेने के लिए क्यों आए? श्रीराम और लक्ष्मण को महर्षि की सेवा से क्या लाभ हुआ?
4. अहल्या कौन थी? उसके उद्धार की कथा बताओ।
5. सीता और राम के विवाह की कथा संक्षेप में बताओ।
6. राम और परशुराम की भेंट का संक्षेम में वर्णन करो।

**बोध और विचार**

विश्वामित्र जैसे सुयोग्य शिक्षक और राम-लक्ष्मण जैसे योग्य शिष्यों ने क्या आदर्श स्थापित किया?

—•—

# 2. अयोध्या-कांड

## राम के अभिषेक की तैयारी और कैकेयी के दो वरदान

भरत के मामा युधाजित अपने पिता की आज्ञा से भरत को लेने के लिए अयोध्या आए थे। जब अयोध्या में पहुँचकर उन्हें बरात का समाचार मिला, तब वे भी जनकपुर जा पहुँचे। जनकपुर से लौटने पर कुछ दिन बाद राजा दशरथ ने भरत और शत्रुघ्न को कैकेय देश भेज दिया। नाना और मामा ने उन्हें बड़े लाड़-प्यार से रखा। भरत की इच्छा अपने नगर लौटने की होती, तो उनके नाना अनुरोध कर उन्हें रोक लेते। इस तरह ननिहाल में रहते भरत और शत्रुघ्न को काफी दिन हो गए। अयोध्या में केवल राम-लक्ष्मण रहे।

अब राम राज-काज में पिता का हाथ बँटाने लगे। राम सदा दूसरों की भलाई की बात सोचते और सदाचार का पालन करते। जैसे वे नम्र और विद्वान थे, वैसे ही शूरवीर और पराक्रमी भी। छोटे-बड़े सबसे वे प्रेमपूर्वक मिलते थे। क्रोध में भी किसी से दुर्वचन नहीं बोलते थे। प्रजा उनको बहुत चाहने लगी। राम के कामों से राजा दशरथ भी बड़े प्रसन्न थे। वे अब बूढ़े भी हो चले थे। उन्होंने निश्चय किया राम को युवराज बना दिया जाए। राजा ने मंत्रियों से सलाह की और कैकेयराज और मिथिला-नरेश को छोड़कर सब मित्र राजाओं को अयोध्या आने का निमंत्रण भेजा जिससे उनकी सम्मति भी मिल जाए।

निश्चित समय पर सभा-भवन में आमंत्रित राजागण आ गए। अयोध्यावासी भी उपस्थित हुए। राजा दशरथ ने सबके सामने राम को युवराज बनाने का प्रस्ताव रखा। सबने एक स्वर से राम की प्रशंसा की और उनके गुणों का वर्णन करते हुए प्रस्ताव का समर्थन किया।

राजा ने सबको धन्यवाद करते हुए कहा कि मैं कल ही राम का अभिषेक करना चाहता हूँ। आप लोग उत्सव में सम्मिलित हों। इस घोषणा के बाद उन्होंने सुमंत को भेजकर राम को सभा में बुलवाया। राम के आसन ग्रहण करने पर राजा दशरथ बोले–"जनता ने तुम्हें अपना राजा चुना है। सावधानी से तुम राज धर्म का पालन करना और इस कुल की मर्यादा की रक्षा करना।"

सभा विसर्जित करके राजा दशरथ अपने भवन में चले राम से एकांत में बात करने के लिए उन्होंने राम को फिर से बुलवा लिया। राजा दशरथ राम से बोले, "बेटा, अब मैं बूढ़ा हो गया हूँ और राज-काज चलाने में अपने को असमर्थ पाता हूँ। न जाने मेरी आँखें कब बंद हो जाएँ। भरत भी इस समय ननिहाल में है। मैं चाहता हूँ जनता ने तुम्हें राजा चुना है तो यह नेक काम मेरी आँखों के सामने संपूर्ण हो, ऐसे शुभ कार्यों में तरह-तरह की विघ्न-बाधाएँ पड़ने का डर रहता है। इसलिए अत्यंत सावधान रहने की आवश्यकता होती है। तुम भी आज की रात सावधान रहना और संयम से भी रहना।"

राम उठकर माता कौशल्या के पास गए। माता को प्रणाम करके उन्होंने राजतिलक की सब बातें सुनाईं। माता ने पुत्र को हृदय से लगा लिया और हर्ष से फूली न समाई। फिर वे मंगलगान और दान-पुण्य में लग गईं। यह शुभ समाचार नगरभर में फैल गया। नगर सजने लगा और चारों ओर आनंद मनाया जाने लगा।

इधर एक ओर तो अभिषेक की तैयारियाँ हो रही थीं, उधर दूसरी ओर दूसरा ही कुचक्र चल रहा था। इस कुचक्र को चलानेवाली थी कैकेयी की मुँहलगी दासी मंथरा। वह जैसी कुरूप और कुबड़ी थी, वैसी ही कुटिल भी थी।



नामु मंथरा मंदमति, चेरी कैकयि केरि।
अजस पेटारी ताहि करि, गई गिरा मति फेरि।।

मंथरा को जैसे ही राम के अभिषेक का समाचार मिला, वह तत्काल कैकेयी के महल में पहुँची और बोली, ''अरी मेरी रानी! तू कैसी वेसमझ है!'' मौत तेरे सिर नाच रही है और तू सुख की नींद सो रही है!'' कैकेयी ने चौंककर पूछा, ''मंथरा, क्या बात है। साफ क्यों नहीं वताती ? राम तो कुशल से है ? क्या भरत का कोई समाचार आया है ?'' मंथरा बोली, ''और तो सब ठीक है। बस तुम्हारे सुख-सौभाग्य का अंत होनेवाला है। भरत को ननिहाल भेजकर राजा कल ही कौशल्या-पुत्र राम को राज-काज सौंपने जा रहे हैं।'' यह सुनते ही कैकेयी बोली, ''इसमें और अधिक प्रसन्नता की बात क्या होगी! मेरे लिए जैसे भरत वैसे ही राम। लो, यह हार मैं तुझे उपहार में देती हूँ।''

मंथरा ने हार लेकर फेंक दिया और बोली–"भोली रानी, अक्ल से काम लो। मुझे तो यह देखकर आश्चर्य होता है कि तुमको अपने निकट का संकट भी दिखाई नहीं देता। राज पाकर राम का हृदय भरत के प्रति बदल भी सकता है। कौशल्या राजमाता होंगी और तुम उनकी दासी बनोगी।" कैकेयी फिर भी विचलित नहीं हुई। तब लंबी साँस लेकर मंथरा फिर बोली "पगली रानी, राम के राजा होते ही भरत मारे-मारे फिरेंगे। राजा की विशेष प्रिय होने के मद में तुमने कौशल्या के साथ कैसे-कैसे दुर्व्यवहार किए हैं, यह तुम जानती ही हो। राजमाता होते ही वे उन सबका तुमसे बदला लेंगी। इस संकट से बचने का एंक ही उपाय है कि किसी तरह राम को वन भेज दिया जाए और भरत का राजतिलक हो।"

अब कैकेयी की बुद्धि पलटी। अपना कार्य सिद्ध होते देख मंथरा बोली– "रानी याद करो, एक बार शंबासुर के विरुद्ध इन्द्र की सहायता करने के लिए महाराज गए थे। तुम भी पति के साथ गई थी। तुम्हीं ने रणक्षेत्र में राजा के प्राणों की रक्षा की थी। राजा ने प्रसन्न होकर तुम्हें दो वरदान माँगने को कहा था। वे दोनों वरदान तुमने अब तक नहीं माँगे। अब माँग लो। कोप भवन में जा बैठो और जब राम की सौगंध खाकर राजा वचन दे, तब एक वरदान से भरत को राजतिलक और दूसरे से राम को चौदह वर्ष का वनवास माँग लो।"

कैकेयी ने ऐसा ही किया।

रात को जब राजा दशरथ कैकेयी के महल में पहुँचे तो उनको रानी के कोप भवन में जाने का समाचार मिला। इस खबर से राजा के प्राण सूख गए। कैकेयी उनको प्राणों से भी अधिक प्यारी थी। वे उनके शरीर पर हाथ फेर कर मनाने लगे। राजा ने कहा– "तुम क्यों ऐंसी रूठी पड़ी हो! तुझे मालूम है कि तेरी प्रसन्नता के लिए मैं रंक को राजा

और राजा को रंक बनाने के लिए तैयार हूँ। यदि किसी ने तुम्हारा अहित किया हो तो उसका सिर अभी कटवा लूँ। मैं अपने पुण्यों और प्राणप्यारे राम की शपथ लेकर कहता हूँ कि तुम जो कहोगी, वही करूँगा।''

राजा ने जब राम की शपथ ले ली, तो कैकेयी ने दोनों वरदान माँगे। राम क़े वनवास की बात सुनकर राजा सन्न रह गए और शोक के कारण मूर्च्छित हो गए। कुछ देर बाद जब वे होश में आए, तब 'राम', 'राम' कहकर उठ बैठे और कैकेयी को तरह-तरह से समझाने लगे। वे कैकेयी से बोले, ''भरत को बुलाकर मैं उसका राजतिलक कर दूँगा, पर मेरे राम पर दया करो, मुझ पर दया करो।''

कैकेयी किसी तरह न मानी। वह बोली, ''राजन् आपकी बात रघुवंशियों जैसी नहीं है। आपके पूर्वजों ने सत्य पालन के लिए न जाने

चलेउ सुमंत्रु राय रुख जानी, लखी कुचाल कीन्हि कुछ रानी।



कितने कष्ट झेले। हरिश्चन्द्र और शिवी का नाम इसी कारण आदर से लिया जाता है। सत्य ही संसार में ईश्वर है। धर्म भी सत्य पर टिका है। सत्य से बढ़कर और कोई नहीं। सत्य को छोड़कर आप संसार को कैसे मुँह दिखाएँगे, रही मेरी बात, अगर आप वरदान नहीं देते, तो मैं आत्महत्या कर लूँगी और आप इस कलंक और अपयश का भार जीवनभर ढोते रहेंगे।'' राजा समझ गए कि अब कुछ होनेवाला नहीं।

राजा रातभर बेसुध से पड़े रहे। सवेरा होने पर सुमंत कैकेयी के महल में समाचार लेने आए। राजा की दशा देखकर वे समझ गए कि कैकेयी ने कोई कुचाल की है। सुमंत ने कैकेयी से राजा के दुख का कारण पूछा। कैकेयी बोली– ''मैं कुछ नहीं जानती। राम को ही वे अपने मन की बात बताएँगे।

राजा का संकेत पाकर सुमंत राम को बुलाने गए। थोड़ी देर में लक्ष्मण के साथ राम आ गए। राम को देखते ही दशरथ बेसुध हो गए और कुछ बोल न सके। तब कैकेयी ने राम को सब बातें बताईं। अपने वरदान की भी बताईं। पिता का रुख देखकर राम ने दृढ़ता से कहा– ''पिताजी की प्रतिज्ञा की रक्षा के लिए मैं अभी वन जाता हूँ। भरत को बुलवाकर उनका राजतिलक कर दीजिए। मैं भाई भरत के लिए सब कुछ छोड़ता हूँ।''

अब राम अपनी माता कौशल्या के पास गए और उनको कैकेयी के भवन की सब बातें बताईं। यह समाचार सुनकर माता कौशल्या बेसुध-सी हो गईं और अपने भाग्य को कोसने लगीं– मैं तो निरंतर अपने को घर की दासी मानकर सबकी सेवा करती रही। भरत को भी अपना बेटा ही माना। कैकेयी का भी बुरा नहीं चाहा, फिर मेरे साथ यह अन्याय क्यों?

माता कौशल्या का दुख देखकर लक्ष्मण के क्रोध की आग भड़क

उठी। श्रीराम ने लक्ष्मण को समझा-बुझाकर शांत किया और कहा– ''मेरे वन जाने की तैयारी करो।''

**राम वन-गमन**

माता के चरण छूकर राम ने वन जाने की आज्ञा माँगी। कौशल्या ने कहा– ''मैं तुम्हें वन जाने से रोकती हूँ। तुम्हारे पिता कैकेयी के बहकावे में आ गए हैं। जब तुमने कोई अपराध ही नहीं किया, तब वन क्यों जाओ। राजा की आज्ञा अनुचित है। उसे मत मानो।''

राम ने नम्रता से उत्तर दिया–''माँ! पिता की आज्ञा मुझे माननी चाहिए और तुम्हें भी माननी चाहिए। उनकी आज्ञा का उल्लंघन करना मेरी शक्ति के बाहर है। अब मुझे वन जाने की अनुमति दो और आशीर्वाद दो।'' लक्ष्मण से उन्होंने कहा–''भैया! भाग्यवश जीवन में ऐसे उलट-फेर, उतार-चढ़ाव आते रहते हैं। इसमें किसी का दोष नहीं– न राजा का और न माता कैकेयी का।''

भाग्य की बात लक्ष्मण को बिल्कुल अच्छी नहीं लगी। वे तमककर बोले–''भाग्य के भरोसे तो जीना कायरों का काम है। जीवन उसी का सफल है, जो अपने भरोसे जीता है। अपने बाहुबल से आप राज-सिंहासन पर बैठें। अगर किसी ने विरोध किया तो मैं अयोध्या में आग की वर्षा कर दूँगा।'' श्रीराम ने लक्ष्मण को समझाया– मेरे लिए जैसा राजसिंहासन वैसा ही वन। अधर्म का राज्य मुझे नहीं चाहिए। तुम जो कह रहे हो, वह आर्यों के अनुकूल व्यवहार नहीं है। लक्ष्मण चुप हो गए, कौशल्या रोकर राम से लिपट गई और कहने लगी, जाते ही हो तो मुझे भी साथ ले चलो। राम ने उन्हें समझा-बुझाकर शांत किया और वन जाने की अनुमति माँगी। माता ने कहा–बेटा! जाओ, जिस धर्म का तुम पालन कर रहे हो, वही तुम्हारी रक्षा करे। मेरे व्रत-पूजन का सब फल तुम्हें मिले, सब दिशाएँ

तुम्हारे लिए मंगलमय हों, मेरा रोम-रोम तुम्हें आशीर्वाद देता है।

माता से विदा लेकर राम सीता के पास गए। सारा हाल बताकर सीता से भी उन्होंने विदा माँगी, यह भी कहा कि माता बूढ़ी हैं, उनकी देखभाल करना और भरत का रुख देखकर काम करना। वे कुल के भी स्वामी होंगे और राजा भी। उनके सामने मेरी प्रशंसा भूलकर भी न करना, क्योंकि प्रभुतावाले लोग अपने सामने दूसरों की प्रशंसा सहन नहीं कर सकते। चौदह वर्ष बाद हम तुम फिर मिलेंगे।

इस समाचार से सीता व्याकुल हो गई, फिर सँभलकर बोली—मुझे छाया की भाँति तुम्हारे साथ रहने का पिता से आदेश मिला है। इसे तुम जानते ही हो। मैं भी वन को चलूँगी। राम ने उन्हें बहुत तरह से समझाया-बुझाया। जब वे किसी तरह न मानीं, तो राम ने कहा—तुरंत चलने के लिए तैयार हो जाओ। तभी लक्ष्मण भी वहाँ आ गए और उन्होंने भी साथ चलने का आग्रह किया। अंत में राम को उन्हें भी साथ चलने की अनुमति देनी पड़ी। लक्ष्मण से उन्होंने कहा, माता से अनुमति लेकर गुरु वशिष्ठ के घर जाओ। वहाँ से मेरे सुरक्षित दिव्य अस्त्र-शस्त्र ले आओ।

माता से अनुमति लेकर और गुरु के यहाँ से अस्त्र-शस्त्र लेकर लक्ष्मण लौट आए। इधर श्रीराम ने अपना और सीता का सारा सामान ब्राह्मणों और सेवकों को बाँट दिया। सीता और लक्ष्मण को लेकर वे पिता के पास विदाई के लिए चल दिए।

राम वन-गमन का समाचार सारी अयोध्या में फैल चुका था। राम-लक्ष्मण और सीता को राजा के महल की ओर जाते देखकर नगरवासी दशरथ और कैकेयी को धिक्कारने लगे। उधर महल में राजा दुख से तड़प रहे थे। उन्होंने कौशल्या और सुमित्रा को अपने पास बुला लिया था। राम ने सबसे विदा माँगी। राजा ने उठने की

कोशिश की, पर वे गिर पड़े और मूर्च्छित हो गए। जब उनकी मूर्च्छा जगी तो राम ने विदा माँगीऔर कहा– सीता और लक्ष्मण भी मेरे साथ जाने का आग्रह कर रहे हैं। हम लोगों के लिए आप शोक न करें।

राजा दशरथ ने कहा–बेटा, कैकेयी ने मेरी मति हर ली है। तुम मुझे पकड़कर बंदीघर में डाल दो और अयोध्या के राजा बन जाओ। राम ने बड़ी नम्रता से कहा–पिताजी, मुझे राज्य लोभ बिल्कुल नहीं है। यदि मैं वन न जाऊँ तो आपका वचन भी मिथ्या होगा। रघुकुल की रीति मिट जाएगी। मुझे वन जाने दीजिए। कैकेयी बीच-बीच में राजा दशरथ को फटकारती जाती थी। राम को छाती से लगाकर राजा मूर्च्छित हो गए। इतने में कैकेयी वल्कल वस्त्र ले आई और राम से बोली– लो, इन्हें पहनकर वन को जाओ।

सीय सकुच बस उतरु न देई, सो सनि तमकि उठी कैकेई।
लोग बिकल मुरुछित नरनाहू, काह करिअ कछु सूझ न काहू।।



राम ने राजसी वस्त्र उतार दिए और वल्कल वस्त्र पहन लिए। सीता को भी कैकेयी ने तपस्विनी के वस्त्र दिए। यह देखकर लोग राजा दशरथ और कैकेयी को तरह-तरह से धिक्कारने लगे। सीता से लिपटकर रानियाँ रोने लगीं। राजा भी अपना सिर नीचे कर रोने लगे। सुमित्रा ने लक्ष्मण को आशीर्वाद दिया और कहा– "सीता-राम को ही तुमअपना माता-पिता समझना। इनकी रक्षा के लिए अपने प्राण देने से भी न हिचकना। जाओ, वीर पुत्र! जाओ! निश्चिंत होकर सीता-राम के साथ जाओ।" राम ने तब फिर अनुमति माँगी और सीता तथा लक्ष्मण को साथ लेकर वे चल दिए। अंतःपुर की सब स्त्रियाँ रोती-बिलखती उनके पीछे-पीछे चलीं।

नगर के द्वार पर सुमंत रथ लिए खड़े थे। राम, लक्ष्मण और सीता रथ पर चढ़ गए। राम के आदेश से सुमंत ने वेग से रथ हाँका–प्रजा और रानियाँ रथ के पीछे दौड़ने लगीं। 'राम! राम!' मेरे राम! हा लक्ष्मण! हा सीता!' की पुकार दसों दिशाओं में फैल गई। अब राजा दशरथ को रथ की धूल भी दिखाई नहीं देती थी। राजा हताश होकर गिर पड़े। रानियाँ उन्हें उठाकर कौशल्या के भवन में ले गईं। राजा कभी बेसुध हो जाते और कभी 'राम! राम!' कह चिल्ला उठते। सारी अयोध्या नगरी शोक-सागर में डूब गई। घर, बाजार और गलियों में सन्नाटा छा गया। मनुष्यों की तो क्या पशु-पक्षियों ने भी खाना-पीना छोड़ दिया।

उधर नगरवासियों की एक भारी भीड़ रथ के पीछे-पीछे दौड़ रही थी। समझाने-बुझाने पर भी जब लोग न लौटे, तब राम-लक्ष्मण भी रथ से उतर कर उनके साथ पैदल ही चलने लगे। संध्या होते-होते वे तमसा नदी के किनारे पहुँचे और उन्होंने वहीं रात बिताने का निश्चय किया। सीता और राम माता-पिता की याद करते हुए

तृण-शय्या पर विश्राम करने लगे। कुछ दूर पर लक्ष्मण धनुष-बाण लेकर पहरा देने लगे। सुमंत भी उनके साथ जा बैठे।

थके-माँदे पुरवासी घोर निद्रा में सो गए। पहर रात रहते ही राम उठे और सुमंत से बोले– तात! लोगों का कष्ट मुझसे नहीं देखा जाता। शीघ्र रथ तैयार करो और इस प्रकार रथ हाँको कि जगने पर लोगों को पता न लगे कि रथ किधर गया। सुमंत ने ऐसा ही किया। सवेरा होने पर जब लोगो की आँखें खुलीं तो देखा, कि राजकुमार नहीं हैं।वे इधर-उधर दौड़कर उन्हें खोजने लगे। जब कहीं पता न लगा तो निराश होकर नगर को लौट गए।

**वन-यात्रा**

रामचन्द्र जी का रथ दक्षिण की ओर चला और सवेरा होते-होते काफी दूर निकल गया। हरे-भरे खेतों और फले-फूले वनों को देखते-देखते राम-लक्ष्मण-सीता गोमती नदी के किनारे पहुँचे। उसे पार कर वे आगे बढ़े और सई नदी तक जा पहुँचे। सई को पार कर वे थोड़ी देर के लिए रुक गए। कौशल राज्य की सीमा वहाँ समाप्त होती थी। राम ने मुड़कर जन्मभूमि की ओर देखा। आँखों में आँसू भर वे सुमंत से बोले– तात! न जाने वह दिन कब आएगा जब मैं अपने माता-पिता से फिर मिलूँगा और सरयू के पवित्र तट पर घूमूँगा। अयोध्या नगरी की ओर मुँह करके राम हाथ जोड़कर खड़े हो गए और कहने लगे– जननी जन्मभूमि! मेरे अपराध क्षमा करना। चौदह वर्ष के बाद ही अब तुम्हारे दर्शन कर सकूँगा। तभी सीमा प्रान्त के बहुत-से नर-नारी वहाँ इकट्ठे हो गए। वे राजा दशरथ को धिक्कारते थे और कहते थे– ऐसे पापी राजा के राज्य में रहना ठीक नहीं। चलो राम के साथ चलें। लोगों की ऐसी प्रीति देखकर राम की आँखें डबडबा आईं। सबको उन्होंने समझाया-बुझाया और वे फिर आगे बढ़े। शाम होते-होते

उनका रथ गंगा के किनारे शृंगवेरपुर गाँव में जा पहुँचा। इंगुदी वृक्ष के नीचे राम ठहर गए। शृंगवेरपुर में निषादों का राजा गुह रहता था। राम के आने की खबर पाकर वह स्वागत के लिए आया। उसके साथ अनेक बंधु-बांधव और सेवक भी थे। गुह को आते देख राम उठे और उससे गले मिले। गुह ने कहा—मेरा सौभाग्य है कि आप यहाँ आए। शृंगवेरपुर को भी अपना ही घर समझें और सुखपूर्वक रहें। श्रीराम ने जब अपने वनवास की बात बताई तो उसको बहुत दुःख हुआ। उसने अपना राज्य राम के चरणों में अर्पित कर प्रार्थना की कि शृंगवेरपुर पर ही राज्य करें। श्रीराम ने निषादराज के प्रति कृतज्ञता प्रकट की। वे अपने व्रत पर दृढ़ रहे। उस दिन भी उन्होंने केवल जल पिया और वे तृण-शय्या पर ही सोए। लक्ष्मण पहरे पर बैठ गए। गुह और सुमंत भी लक्ष्मण के पास ही बैठ गए। उनमें रातभर अयोध्या और श्रीराम के विषय में बातें होती रहीं।

अगले दिन श्रीराम ने सुमंत से कहा—मंत्रिवर! अब आप अयोध्या लौट जाइए। पिताजी और माताओं के चरणों में हमारा प्रणाम कहिए और उन्हें बता दीजिए कि चौदह वर्ष बाद हम अवश्य लौट आएँगे। भरत से कह दीजिए कि सब माताओं से एक-सा व्यवहार करें और राजा को प्रसन्न रखें। इस प्रकार सुमंत को राम ने समझा-बुझाकर विदा किया।

तब राम ने बरगद का दूध मँगाकर जटाएँ बनाईं। गुह से विदा लेकर वे सीता और लक्ष्मण के साथ नाव में बैठे और गंगा पार कर वत्सदेश में पहुँचे। आगे-आगे लक्ष्मण, बीच में सीता और सबसे पीछे राम—इस क्रम में वे दुर्गम मार्गों पर चलते हुए आगे बढ़े। शाम को फिर एक पेड़ के नीचे ठहर गए। सब लोगों ने कंद-मूल फल खाए। तब राम ने लक्ष्मण से कहा— राज्य की मुझे कोई चिन्ता नहीं। मुझे माता

